# विशेष द्रष्टव्य ।

अनुस्वार और चन्द्रबिन्दुके उच्चारणभेदानुसार (यथा—काञ्चन, काँच, दन्त, दाँत इत्यादि) 'हैं', 'नहीं', 'यहाँ', 'करें', 'क्यों', 'नदियोंका' इत्यादि स्थलोंमें उच्चारण प्रयत्नके अनुरूप अनुस्वार न होकर चन्द्रबिन्दु होना चाहिये। और 'में', 'दोनों', 'गुणोंका', 'परिणामोंमें' इत्यादि पञ्चमवर्णोंके ऊपर ('ऊपर' नहीं) अनुस्वारका प्रयोग युक्त नहीं (क्योंकि 'मे' में अनुस्वार देनेसे Menz होता है), और चन्द्रबिन्दु भी नहीं लगाना चाहिये, कारण पञ्चमवर्णोंका उच्चारण स्वतः नासिकामेंसे होता है।

नासिकासे उच्चारित ध्वनि जहाँ बाहर निकल जाती है, वहाँ 'अनुस्वार', और जहाँ नाकके भीतरही रह जाती है, वहाँ 'चन्द्रबिन्दु' होगा।

* * * *

हिन्दीमें प्रयुक्त अविकृत संस्कृतशब्दका लिङ्ग संस्कृतव्याकरणके नियमानुसार ही होना चाहिये।

---

पृष्ठ १०८ पङ्क्ति ११ में—'अनन्तम्' शब्दके पश्चात् 'मननम्' शब्द पढ़ना।

पृष्ठ २०८ पङ्क्ति ८ में—'इम चतुर्धा विभज्य' के स्थानमें 'इदं चतुर्धा विभज्य' पढ़ना।

पृष्ठ २३४ पङ्क्ति ४ में—'अध्यापय' के स्थानमें 'अध्यापयतु' पढ़ना।



# मुखबन्ध ।

"अज्ञानतिमिराच्छन्नं तदाऽस्थास्यच्चराचरम् ।
नाभविष्यद्यदि ज्योतिः संस्कृताह्वं सुमङ्गलम् ॥"

यह संसार अज्ञानान्धकारसे आवृत हो रहता, यदि संस्कृतभाषाह्वय परममङ्गलमय ज्योति प्रकाशित न होती । इसीके द्वारा मनुष्य धर्म और मोक्षके दुर्विज्ञेय तत्त्वोंको अवगत होकर सम्यक् कृतार्थ हो सकते । इस भारतवर्षमें यह संस्कृतभाषाही हितोपदेष्ट्री जननीके तुल्य सबके परम आश्रयणीय है । अधिक क्या, वैदेशिक विद्वान् भी इसे 'सर्वभाषाओंकी जननी' कहते हैं । किन्तु कालके विपर्ययसे हमारी वही मातृभूता सेवनीया संस्कृतभाषा भाषान्तरव्यासक्तचित्त भोगप्रवण आधुनिक मानवोंसे कुछभी आदर और सम्मान प्राप्त न होकर उन्हींकी दुर्दशाकी परा काष्ठा सूचित करती है । साधारणलोगोंकी ऐसी शोचनीय अवस्था होनेपरभी कई इतर मनुष्योंके हृदयमें संस्कृतसेवाका अभिलाष उत्पन्न होता है । पर ...से अधिकांशलोग संस्कृतभाषाके साक्षात्कार-(व्युत्पत्ति-)के द्वारभूत ...के प्रकृतिकी संस्कृतसूत्रादिनिबद्ध भीषण मूर्त्ति सन्दर्शन करतेही ...कुल हो उस सङ्कल्पको छोड़ बैठते हैं । यह विषय समीक्षा

प्रत्यक्ष गोचर है। और व्याकरणका यह कष्टकर भयानक वर्म्म अतिक्रम न करनेसे संस्कृतशास्त्रोंके मधुर कुसुमनिरीक्षणका सौभाग्य सम्भावित नहीं। यदि ऐसे कठिन व्याकरण अवश्यज्ञातव्य विषय इसीय भाषामें सरलरूपसे विवृत किये जायँ, तो संस्कृतशिक्षार्थी इस "व्याकरण विभीषिका"-से मुक्त होकर सुगमताके साथ इसमें प्रविष्ट और व्युत्पन्न हो सकते। इसी आशयको चित्तमें स्थापन कर कई हिन्दीभाषाभाषी सहृदयोंके साग्रह अनुरोधसे यह व्याकरण हिन्दीभाषामें सङ्कलित किया गया। इससे हिन्दीभाषाभिज्ञ सभी लोग संस्कृतभाषा सीख रामायण महाभारत मनुस्मृति प्रभृति आर्ष ग्रन्थोंके अध्ययनसे धर्म और ज्ञानकी उन्नति कर सकेंगे। धर्म विरहित जीवन निष्फल; और उस धर्मानुष्ठानके समय रहस्य संस्कृतभाषामें रचित ऋषिप्रणीत निबन्धोंके अनुशीलनसेही अभ्रान्तरूपसे जाने जा सकते, अन्यथा नहीं। इसलिये सबही चाहिये, कि अपने अपने लड़कोंको यह व्याकरण पढ़ाकर स्वल्पसमयमेंही उच्चधर्मग्रन्थाध्ययनके अधिकारी बना पुत्रनिष्पगस्त स्वकीय कर्त्तव्य निर्वाहित करें।

इसमें शिक्षार्थीकल्पार्थ विद्यार्थीके प्रथमज्ञातव्य स्थूल विषय किञ्चित् स्थूलाक्षरमें, और अवशिष्ट विषय तदपेक्षा क्षुद्राक्षरमें मुद्रित किये गये पहले स्थूलाक्षरमुद्रित अंश सम्पूर्ण पढ़कर व्याकरणमें एकप्रकार स्थूल होनेके पश्चात् अवशिष्ट अंश पढ़नेसे अल्प कालमें और अल्प प्रयत्नसे संस्कृतभाषामें विशेष व्युत्पत्ति होगी, इसमें सन्देह संस्कृतमें बोध होनेके लिये, इसमें साथ साथ हिन्दीसे प्रणाली प्रदर्शित की गयी, और परीक्षाके लिये

मुखबन्ध ।

नियम और प्रकरणके अन्तमे प्रश्न सन्निवेशित किये गये । प्रचलित प्राय समस्त धातुओंके उदाहरण समेत अर्थ और उपसर्गोंके योगसे उनके अर्थभेद्भी दिखलाये गये ।

बचोंको प्रथम वर्णज्ञानके अनन्तर शब्दरूप और धातुरूप समग्र अच्छे प्रकारसे कण्ठस्थ कराकर पीछे सन्धि, कारक, समास, और तत्पश्चात् अन्यान्य विषय समझाना चाहिये ।

यह ग्रन्थ केवल अल्पवयस्क बालक अथवा अन्यभाषामे प्रविष्ट संस्कृतशिक्षार्थियोंकेही उपयोगी नहीं, किन्तु इससे दुरुहसंस्कृतसूत्रग्रन्थ-पाठी संस्कृतपरीक्षार्थियोंकाभी महोपकार साधित होगा । इत्यलमति-पल्लवितेनेति शम् ।

श्रीरामस्वामी ।

# विषय-सूची ।

## विषय सूची ।

# विषय-सूची ।

# अव्यय-सूची ।

# अव्यय-सूची।

## अव्यय-सूची।

# अव्यय-सूची।

## अव्यय सूची ।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| पञ्चमी | भासः | भाभ्याम् | भाभ्यः |
| षष्ठी | भासः | भासोः | भासाम् |
| सप्तमी | भासि | भासोः | भाःसु। |
| सम्बोधन | भाः | भासौ | भासः |

'इस्'-भागान्त—अर्चिस् शब्द* (शिखा, ज्वाला Flame)।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | अर्चिः | अर्चिषौ | अर्चिषः |
| द्वितीया | अर्चिषम् | अर्चिषौ | अर्चिषः |
| तृतीया | अर्चिषा | अर्चिर्भ्याम् | अर्चिर्भिः |
| चतुर्थी | अर्चिषे | अर्चिर्भ्याम् | अर्चिर्भ्यः |
| पञ्चमी | अर्चिषः | अर्चिर्भ्याम् | अर्चिर्भ्यः |
| षष्ठी | अर्चिषः | अर्चिषोः | अर्चिषाम् |
| सप्तमी | अर्चिषि | अर्चिषोः | अर्चिःषु |
| सम्बोधन | अर्चिः | अर्चिषौ | अर्चिषः |

सब 'इस्'-भागान्त शब्दके रूप 'अर्चिस्'-शब्दके तुल्य।

आशिस् शब्द ( शुभाकाङ्क्षा, अभिलाष Benediction, desire )।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | आशीः | आशिषौ | आशिषः |
| द्वितीया | आशिषम् | आशिषौ | आशिषः |

* 'अर्चिस्'-शब्द स्त्रीलिङ्गभी होता है।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| तृतीया | आशिषा | आशीर्भ्याम् | आशीर्भिः |
| चतुर्थी | आशिषे | आशीर्भ्याम् | आशीर्भ्यः |
| पञ्चमी | आशिषः | आशीर्भ्याम् | आशीर्भ्यः |
| षष्ठी | आशिषः | आशिषोः | आशिषाम् |
| सप्तमी | आशिषि | आशिषोः | आशीःषु |
| सम्बोधन | आशीः | आशिषौ | आशिषः |

शुद्ध करो—पूर्वस्मिन् दिशि निशाकरो राजते । उत्तरस्मिन् दिशि हिमालयवर्त्तते । सर्वे देवता. मयि गुरू आशीं कुर्वन्ति । तेन आशिषा अहं सुस्थ भवामि । पश्चिमस्या दिशि चन्द्रमाम् अस्तमितां पश्यामि । ग्रीष्मे काका वाप्या अपं पिबन्ति । य सत्य गिर वदति, सर्वदा दिवे वसति । तव आशिषस्य अपूर्वं शक्ति ।

## हकारान्त ।

उपानह् शब्द ( जूता Sandal, shoe ) ।

( १मा ) उपानत्, उपानहौ, उपानहः, ( २या ) उपानहम्, उपानहौ, उपानहः; ( ३या ) उपानहा, उपानद्भ्याम्, उपानद्भिः, ( ४र्थी ) उपानहे, उपानद्भ्याम्, उपानद्भ्यः, ( ५मी ) उपानहः, उपानद्भ्याम्, उपानद्भ्यः, ( ६ष्ठी ) उपानहः, उपानहोः, उपानहाम्, ( ७मी ) उपानहि, उपानहोः, उपानत्सु, ( सम्बो ) उपानत् ।



## व्यञ्जनान्त क्लीवलिङ्ग शब्दके साधारण सूत्र ।

१९४। 'सु', 'अम्' और सम्बोधनके 'सु' का लोप होता है,

# धातु-सूची।

# धातु सूची।

† पाणिनि-मते—भ्वा० प० ।

# धातु सूची ।

# धातु-सूची ।

# धातु-सूची।

# धातु सूची।

# संक्षेप-स्पष्टीकरण ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| अनर्घ० | अनर्घराघवम् । | मालती० | मालतीमाधवम् । |
| उत्तर० | उत्तररामचरितम् । | मालवि० | मालविकाग्निमित्रम् । |
| ऋतु० | ऋतुसंहारम् । | मुद्रा० | मुद्राराक्षसम् । |
| काद० | कादम्बरी । | मृच्छ० | मृच्छकटिकम् । |
| कु० | कुमारसम्भवम् । | मेघ० | मेघदूतम् । |
| गीतगो० | गीतगोविन्दम् । | र० | रघुवंशम् । |
| गीता | श्रीमद्भगवद्गीता । | रत्ना० | रत्नावली । |
| दशकु० | दशकुमारचरितम् । | रामा० | रामायणम् । |
| नै० | नैषधचरितम् । | विक्रमो० | विक्रमोर्वशीयम् । |
| पञ्च० | पञ्चतन्त्रम् । | विद्ध० | विद्धशालभञ्जिका । |
| भ० | भट्टिकाव्यम् । | वेणी० | वेणीसंहारम् । |
| भर्तृ० | भर्तृहरिशतकम् । | शकु० | शकुन्तला ( अभिज्ञानशकुन्तलम् ) । |
| भा० | भारवि काव्यम् ( किरातार्जुनीयम् ) । | सुश्रुत० | सुश्रुतसंहिता । |
| भामिनी० | भामिनीविलास । | हितो० | हितोपदेश । |
| मनु० | मनुसंहिता । | अक० | अकर्मक । |
| महाना० | महानाटकम् । | सक० | सकर्मक । |
| महाभा० | महाभारतम् । | पु० | पुल्लिङ्ग । |
| महावीर० | महावीरचरितम् । | स्त्री० | स्त्रीलिङ्ग । |
| माघ० | माघ काव्यम् ( शिशुपालवधम् ) । | क्लीं० | क्लीबलिङ्ग । |

ॐ तत् सत् ।

## संस्कृत-

# व्याकरण-मञ्जरी ।

---

१। जिस शास्त्रसे शब्दोंकी व्युत्पत्ति ( अर्थात् वाक्यके अन्तर्गत एक एक पद किस प्रकारसे निष्पन्न होता है, उसका विवरण ) जानी जाती है, और तदनुसार विशुद्ध भाषामें लिखनेकी बोलनेकी तथा वाक्यके अर्थ समझनेकी शक्ति होती है, उसको 'व्याकरण'* कहते हैं।

## वर्ण-प्रकरण ।

---

२। अ आ प्रभृति एक एकको 'वर्ण या अक्षर' (Letter) कहते हैं, यथा—अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ लृ ए ऐ ओ औ। क ख ग घ ङ। च छ ज झ ञ। ट ठ ड ढ ण। त थ द ध न। प फ ब भ म। य र ल व। श ष स ह†।

---

* व्याक्रियन्ते व्युत्पाद्यन्ते साधुशब्दा अस्मिन् अनेन वा इति व्याकरणम् ।

† न् और म् के स्थानमें अनुस्वार, तथा र् और स् के स्थानमें विसर्ग होता है, इसलिये अनुस्वार और विसर्ग अलग वर्णोंमें गिने नहीं गये ।

(क) वर्ण दो-प्रकार—(१) स्वर वा अच् ( Vowel ) और (२) व्यञ्जन, हल् वा हस् ( Consonant )।

## स्वरवर्ण।

३। जिन वर्णोंका आपसे आप उच्चारण होता है, अर्थात् जिनके उच्चारणमें और किसी वर्णकी अपेक्षा नहीं, उनको 'स्वरवर्ण' कहते हैं. यथा—अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ए ऐ ओ औ*।

४। स्वरवर्ण दो-प्रकार—(१) ह्रस्व ( Short ) और (२) दीर्घ ( Long )। अ इ उ ऋ ऌ—ये पाँच ह्रस्व स्वर, आ ई ऊ ॠ ए ऐ ओ औ—ये आठ दीर्घ स्वर†।

(क) अवर्ण इत्यादि—अवर्ण कहनेसे अ आ, इवर्ण कहनेसे इ ई, उवर्ण कहनेसे उ ऊ, ऋवर्ण कहनेसे ऋ ॠ, और ऌवर्ण कहनेसे ऌ समझना चाहिये।

(ख) ह्रस्व—आकारका ह्रस्व अकार,‡ ईकार, एकार और

---

* दीर्घ ॡकारभी एक वर्ण है, किन्तु उसका प्रयोग नहीं है। अकारसे दीर्घ ॡकारतक दश वर्णोंको 'समान-वर्ण' कहते हैं—दश समानाः। उनमें दो दो वर्ण परस्पर 'सवर्ण' होते हैं—तेषां द्वौ द्वावन्योन्यस्य सवर्णौ।

† उच्चारणके नियमानुसार ह्रस्वको एकमात्र, दीर्घको द्विमात्र, और व्यञ्जनको अर्द्धमात्र कहते हैं।

‡ वर्णके उत्तर स्वार्थमें 'कार' प्रत्यय होता है, यथा—अकार, इकार, ककार, मकार इत्यादि। स्वरवर्णके उत्तर विकल्पसे 'त्' प्रत्यय होता है, यथा—अत्, आत्, इत् इत्यादि।

ऐकारका ह्रस्व—इकार, ऊकार, ओकार और औकारका ह्रस्व—उकार, ॠकारका ह्रस्व—ऋकार।

(ग) लघु, गुरु—ह्रस्वस्वरको 'लघुवर्ण', और दीर्घस्वरको 'गुरुवर्ण' कहते हैं।

संयुक्त वर्ण,* विसर्ग अथवा अनुस्वार परे रहनेमें, ह्रस्वस्वर-भी गुरुवर्णमें गिना जाता है, यथा—( संयुक्तवर्ण परे ) इक्ष्वाकु—यहाँ 'इ' गुरुस्वर, ( विसर्ग परे ) पतिः, ( अनुस्वार परे ) पतिं।†

## व्यञ्जनवर्ण।

५। जो वर्ण स्वरके साहाय्य विना स्वयं उच्चारित नहीं होते, उनको 'व्यञ्जनवर्ण' कहते हैं, यथा—क् ख् ग् घ् ङ्, च् छ् ज् झ् ञ्, ट् ठ् ड् ढ् ण्, त् थ् द् ध् न्, प् फ् ब् भ् म्, य् र् ल् व्, श् ष् स् ह्।‡

---

* व्यञ्जनवर्ण व्यञ्जनवर्णके साथ युक्त होनेसे, समुदायको 'युक्ताक्षर' वा 'संयुक्तवर्ण' कहते हैं, यथा—क्त, ग्म, र्च्व, र्द्ध इत्यादि।

† पद्यको चारभाग करनेसे, उनके एक एक भागको 'पाद' वा 'चरण' कहते हैं। पादके अन्तस्थित वर्ण विकल्पसे गुरु होता है। प्र और ह्र परे रहनेसेभी लघुवर्ण विकल्पसे गुरु होता है।

"सानुस्वारश्च दीर्घश्च विसर्गी च गुरुर्भवेत्।
वर्णः संयोगपूर्वश्च तथा पादान्तगोऽपि वा॥"

‡ स्वरवर्णका योग न होनेसे व्यञ्जनवर्ण उच्चारण नहीं किये जा सकते, इसलिये उनके अन्तमे अकार-योग करके क ख ग घ इत्यादिरूप-

६। व्यञ्जनवर्ण तीन भागोंमें विभक्त, यथा—

(१) क् से म् तक पचीस स्पर्शवर्ण* या वर्गीयवर्ण।

(२) य् र् ल् व्—ये चार अन्तःस्थवर्ण† (Semi-vowel)।

(३) श् ष् स् ह्—ये चार ऊष्मवर्ण‡ (Sibilant)।

७। स्पर्शवर्ण पुनः पाँच भागोंमें विभक्त, इनके एक एक भागको 'वर्ग' (Class) कहते हैं, यथा—

(१) क ख ग घ ङ—कवर्ग।

(२) च छ ज झ ञ—चवर्ग।

(३) ट ठ ड ढ ण—टवर्ग।

(४) त थ द ध न—तवर्ग।

(५) प फ ब भ म—पवर्ग।

---

से लिखने और पढ़नेकी रीति है। हलवर्णोंमें स्वर न रहनेसे उनके नीचे (्) ऐसा चिह्न दिया जाता है, इसको 'हसन्त चिह्न' कहते हैं।

* जिह्वाके अग्र, उपाग्र (अग्रभागके समीपस्थ प्रदेश), मध्य और मूल द्वारा तालु-दन्त-प्रभृति स्थान स्पर्श करके इन वर्णोंको उच्चारण करना होता है, इसीलिये इनका नाम 'स्पर्शवर्ण'।

† स्पर्शवर्ण और ऊष्मवर्ण—इन दोनोंके बीचमें निर्दिष्ट होनेके कारण इनको 'अन्तःस्थ' (मध्यवर्ती) वर्ण कहते हैं।

‡ ऊष्मन् (पु०) शब्दका अर्थ—उत्ताप। ऊष्मवर्ण—उत्तापयुक्त वायुप्रधान वर्ण, अर्थात् इनके उच्चारणमें उष्णवायुका प्राधान्य है, इसलिये इनका नाम 'ऊष्मवर्ण'।

८। अघोषवर्ण—वर्गके प्रथम और द्वितीय वर्ण तथा श ष स—इन तेरह व्यञ्जनोंको 'अघोषवर्ण' कहते हैं, यथा— क ख च छ ट ठ त थ प फ श ष स।*

९। घोषवद्वर्ण—वर्गके तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम वर्ण तथा य र ल व ह—इन बीस व्यञ्जनोंको 'घोषवद्वर्ण' कहते हैं, यथा–ग घ ङ ज झ ञ ड ढ ण द ध न ब भ म य र ल व ह।†

## वर्णोंका उच्चारणस्थान।

१०। (१) अ आ ह—इनका उच्चारणस्थान कण्ठ, इसलिये इनको 'कण्ठ्य वर्ण' ( Guttural or throat-letter ) कहते हैं।

( २ ) क ख ग घ ङ—इनका उच्चारणस्थान जिह्वामूल, इस लिये इनको 'जिह्वामूलीय वर्ण' (Linguae radical) कहते हैं।‡

( ३ ) इ ई च छ ज झ ञ य श—इनका उच्चारणस्थान तालु, इस

---

* वर्गाणां प्रथमद्वितीयाः शषसाश्चाघोषाः।

† घोषवन्तोऽन्ये।

‡ वैयाकरणलोग अ आ ह क ख ग घ ङ—इन सभीका उच्चारण स्थान 'कण्ठ' कहते हैं। किन्तु शिक्षाग्रन्थमें अ आ ह—इन तीनोंका उच्चारणस्थान 'कण्ठ', और कवर्गका उच्चारणस्थान 'जिह्वामूल'—ऐसा स्पष्ट निर्देश है, यथा—"कण्ठ्यावहौ", 'जिह्वामूले तु कु प्रोक्त" इति। वास्तवमें अ आ ह–इन तीनोंके और कवर्गके उच्चारणमें बहुत भेद है। इस भेदके अनुसार विचार करनेमें शिक्षाग्रन्थका निर्देशही सलम प्रतीत होता है। इसलिये यहाँ शिक्षाग्रन्थकी व्यवस्थानुसारही कवर्गका उच्चारण-स्थान जिह्वामूल निर्दिष्ट हुआ।

लिये इनको 'तालव्य वर्ण' (Palatal or palate-letter) कहते हैं।

(४) ऋ ॠ ट ठ ड ढ ण र ष—इनका उच्चारणस्थान मूर्द्धा, इसलिये इनको 'मूर्द्धन्य वर्ण' (Cerebral or brain-letter) कहते हैं।

(५) ऌ त थ द ध न ल स—इनका उच्चारणस्थान दन्त, इसलिये इनको 'दन्त्य वर्ण' (Dental or tooth-letter) कहते हैं।

(६) उ ऊ प फ ब भ म—इनका उच्चारणस्थान ओष्ठ, इसलिये इनको 'ओष्ठ्य वर्ण' (Labial or lip-letter) कहते हैं।

(७) ए ऐ—इनके उच्चारणस्थान कण्ठ और तालु, इसलिये इनको 'कण्ठ-तालव्य वर्ण' (Palato-guttural) कहते हैं।

(८) ओ औ—इनके उच्चारणस्थान कण्ठ और ओष्ठ, इसलिये इनको 'कण्ठौष्ठ्य वर्ण' (Labio-guttural) कहते हैं।

(९) अन्तःस्थ वकारके उच्चारणस्थान दन्त और ओष्ठ, इसलिये इसको 'दन्त्यौष्ठ्य वर्ण' (Dento-labial) कहते हैं।*

(१०) ङ ञ ण न म—ये जिह्वामूल-तालु-प्रभृतिके साथ नासिकासे भी उच्चारित होते हैं, इसलिये इनको 'अनुनासिक वर्ण' भी (Nasal or nose-letter) कहते हैं।

(११) अनुस्वार (ं), चन्द्रबिन्दु (ँ)—ये भी 'अनुनासिक वर्ण'।†

---

* वर्गीय वकारका उच्चारण अङ्गरेजी b के तुल्य, और अन्तःस्थ वकारका उच्चारण अङ्गरेजी v के तुल्य।

† चन्द्रबिन्दु अनुस्वारका ही रूपान्तरमात्र। चन्द्रबिन्दुयुक्त वर्णको 'सानुनासिक' कहते हैं।

(१२) विसर्ग (ः) आश्रयस्थानभागी, अर्थात् जिस स्वरवर्णको आश्रय करके उच्चारित होता है, उस स्वरवर्णका उच्चारणस्थानही विसर्गका उच्चारणस्थान।

## प्रश्नमाला।

(१) व्याकरण किसको कहते हैं? (२) वर्णका द्वितीय नाम क्या है? (३) अ उ ऋ ओ आ ऊ—इन स्वरोंमेंसे कौन ह्रस्व, कौन दीर्घ,—कहो। (४) व्यञ्जनवर्ण किसे कहते हैं? (५) स्वर और व्यञ्जनमें प्रभेद क्या है? (६) व्यञ्जनवर्ण कितने भागोंमें विभक्त? (७) स्पर्शवर्णके बीचमें कितने वर्ण हैं? (८) जिह्वामूलीय वर्ण किनको कहते हैं? (९) उनका नाम 'जिह्वामूलीय' क्यों हुआ? (१०) दन्त्यौष्ठ्य वर्ण क्या है? (११) ज श ड ट द ध व भ ऐ ओ—इन वर्णोंमें किसका उच्चारणस्थान क्या है,—बतलाओ। (१२) विसर्गको 'आश्रयस्थानभागी' क्यों कहा गया?

---

# सन्धि-प्रकरण।

---

सन्धि (Conjunction of letters or Euphonic Combination)।

११। दो वर्ण परस्पर अत्यन्त निकटवर्त्ती होनेसे जो मिल जाते हैं, उस मिलनको 'सन्धि' कहते हैं।*

---

* जिन दो वर्णोंमें सन्धि होगी, उनके प्रथम वर्णको 'पूर्ववर्ण', और

(क) सन्धिमें कभी दो वर्णोंका मिलन होता है, कभी पूर्ववर्ण विकृत (रूपान्तरित) होता है, कभी परवर्ण विकृत होता है, कभी दोनो वर्णही विकृत होते हैं, कभी पूर्ववर्णका लोप होता है, कभी परवर्णका लोप होता है, यथा—(मिलन) महान्+आग्रह=महानाग्रह, (पूर्ववर्ण विकृत) सत्+जय=सज्जय, (परवर्ण विकृत) यत्+न=यत्न, (दोनो वर्ण विकृत) सत्+शक्ति=सच्छक्ति, (पूर्ववर्णलोप) जगत्+उत्तु=जगदुत्तु, (परवर्णलोप) सखे+अवेहि=सखेऽवेहि।

१२। सन्धि तीन-प्रकार—(१) स्वरसन्धि, (२) व्यञ्जनसन्धि और (३) विसर्गसन्धि।

(१) स्वरवर्ण और स्वरवर्णमें जो सन्धि होती है, उसे 'स्वरसन्धि' कहते हैं, यथा—मुर+अरिः=मुरारिः।

(२) व्यञ्जनसन्धि दो-प्रकार—(१) व्यञ्जनवर्ण और व्यञ्जनवर्णमें, यथा—तद्+हितम्=तद्धितम्, (२) व्यञ्जनवर्ण और स्वरवर्णमें, यथा—सत्+आशयः=सदाशयः।

(३) विसर्गसन्धि दो प्रकार—(१) विसर्ग और स्वरवर्णमें, यथा—नरः+अयम्=नरोऽयम्, (२) विसर्ग और व्यञ्जनवर्णमें, यथा—मयूरः+नृत्यति=मयूरो नृत्यति।

(क) एकपदमें, धातु और उपसर्गमें, तथा समासमें नित्य सन्धि होती है, अर्थात् इनमें सन्धि अवश्य करनी चाहिये, किन्तु वाक्यमें सन्धि इच्छाधीन, अर्थात् वाक्यके बीचमें सन्धिकी सम्भावना रहनेसे, इच्छा

---

द्वितीय वर्णको 'परवर्ण' कहते हैं। सुतरां पूर्वपदके अन्त्य वर्णको 'पूर्ववर्ण', और परपदके आदि वर्णको 'परवर्ण' समझना चाहिये।

हो, सन्धि करना, न हो, न करना, यथा—( एकपदमे ) ने + अनम् = नयनम्, ( धातु और उपसर्गमे ) अनु + एति = अन्वेति, ( समासमे ) नित्य + आनन्द = नित्यानन्द । ( वाक्यमे ) "कस्मिंश्चिद्वने भासुरको नाम सिंह प्रतिवसति । असौ नित्यमेव अनेकान् मृगशशकादीन् व्यापादयति"—यहां 'कस्मिंश्चित् + वने', 'भासुरक + नाम' इन दोनो स्थलोंमे सन्धि की हुई है, न करनेसे भी चल सकता, 'नित्यमेव + अनेकान्'—यहां सन्धि नहीं की है, की भी जा सकती, किन्तु 'कस्मिंश्चित्'—इस एकपदमे, और 'मृगशशकादीन्'—इस समासमे सन्धि करनीही होगी, 'कस्मिन्-चित्' 'मृगशशक आदीन्'—ऐसा लिखनेसे भूल होगी । *

पद्य ( श्लोक )मे भी सन्धि न करनेसे दोष होता है । विसर्गसन्धि की सम्भावना रहनेसे, सन्धि करनीही अच्छी, न करनेसे श्रुतिकटु होता है, यथा—'स हि दाशरथि राम'—यहां 'स हि दाशरथी राम' कहनेसे सुननेमे अच्छा लगता है ।

---

## स्वर-सन्धि ( Conjunction of vowels ) ।

[ अ आ + अ आ ]

१३ । अकार या आकारसे परे अकार या आकार रहनेसे, दोनो मिलके आकार होता है†, आकार पूर्ववर्णमे युक्त होता

---

* सन्धिरेकपदे नित्यो, नित्यो धातूपसर्गयो ।
नित्य समासे, वाक्ये तु स विवक्षामपेक्षते ॥

† अ आ के स्थानमे आ, इ ई के स्थानमे ई, उ ऊ के स्थानमे ऊ, ऋ ॠ के स्थानमे ॠ होनेको 'दीर्घ होना' कहते हैं ।

है,* यथा—

अ + अ = आ–मुर + अरिः = मुरारि ।

अ + आ = आ–देव + आलय = देवालय ।

आ + अ = आ–दया + अर्णव = दयार्णव ।

आ + आ = आ–विद्या + आलय = विद्यालयः ।

सन्धि करो—पद + अर्थ, रत्न + आकर, रेखा + अन्त, महा + आशय ।

विच्छेद करो—अथापि, कुशासन, महार्घ, गदाघात, नयनानन्द, अन्नागम ।

[ अ आ + इ ई ]

१४। अकार वा आकारसे परे ह्रस्व इ वा दीर्घ ई रहनेसे दोनो मिलके एकार होता है;† एकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है,‡ यथा—

अ + इ = ए–देव + इन्द्र = देवेन्द्रः ।

अ + ई = ए–नर + ईश = नरेश ।

आ + इ = ए–महा + इन्द्र = महेन्द्र ।

आ + ई = ए–महा + ईश्वर = महेश्वर ।

---

* समानः सवर्णे दीर्घो भवति, परश्च लोपम् । (समानसंज्ञको वर्णः सवर्णे परे दीर्घो भवति परश्च लोपमापद्यते ।)

† इ ई के स्थानमे ए, उ ऊ के स्थानमे ओ, ऋके स्थानमे अर् होनेको 'गुण' कहते हैं।

‡ अवर्ण इवर्णे—ए । (अवर्ण इवर्णे परे एर्भवति, परश्च लोपमापद्यते ।)

सन्धि करो—पूर्ण+इन्दु, गज+ईश, लता+इव, उमा+ईश, घन+ईहा।

विश्लेष करो—नरेन्द्र, महेन्द्र, अवेक्षणम्, दुर्गेश, रमेश, शुष्केन्धनम्।

[ अ आ+उ ऊ ]

१५। अकार या आकारसे परे ह्रस्व उ या दीर्घ ऊ रहनेसे, दोनो मिलके ओकार होता है, ओकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है; *यथा—

अ+उ=ओ-ज्ञान+उदय=ज्ञानोदय।

अ+ऊ=ओ-एक+ऊनविंशति=एकोनविंशति।

आ+उ=ओ-गङ्गा+उदकम्=गङ्गोदकम्।

आ+ऊ=ओ-महा+ऊर्मिः=महोर्मि।

सन्धि करो—व्याघ्र+उत्थान, यमुना+उत्तरणम्, गृह+ऊर्द्धम्, विद्या+ऊन।

विश्लेष करो—कार्य्योत्पत्ति, प्रोतु, कथोपकथनम्, सहोदर, लम्बोदर।

[ अ आ+ऋ ]

१६। अकार या आकारसे परे ऋकार रहनेसे, दोनो मिलके 'अर्' होताहै, अकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है, और र् परवर्णके मस्तकमे जाता है।† यथा—

अ+ऋ=अर्-देव+ऋषि=देवर्षि।

---

* उवर्णे—ओ। (अवर्ण उवर्णे परे ओर्भवति, परश्च लोपमापद्यते।)

† ऋवर्णे—अर्। (अवर्ण ऋवर्णे परे अर् भवति, परश्च लोपमापद्यते।)

आ + ऋ = आर्-देवता + ऋषभ = देवतर्षभ।

सन्धि करो—पवित्र + ऋत्विक्, महा + ऋक्ष।

विश्लेष करो—हिमर्त्तु, नरर्षभ।

[ अ आ + ए ऐ ]

१७। अकार या आकारसे परे 'ए' या 'ऐ' रहनेसे, दोनों मिलके 'ऐ' होता है*, ऐकार पूर्ववर्णमें युक्त होता है, †यथा—

अ + ए = ऐ-मम + एव = ममैव।

अ + ऐ = ऐ-धन + ऐश्वर्य्यम् = धनैश्वर्य्यम्।

आ + ए = ऐ-सदा + एव = सदैव।

आ + ऐ = ऐ-सदा + ऐक्यम् = सदैक्यम्।

सन्धि करो—तव + एतत्, तथा + एव, मत + ऐक्यम्, महा + ऐरावत।

विश्लेष करो—पूर्वैकम्, सर्वैव, चित्तैश्वर्य्यम्, सर्वैश्वर्य्यम्।

[ अ आ + ओ औ ]

१८। अकार या आकारसे परे 'ओ' या 'औ' रहनेसे, दोनों मिलके 'औ' होता है, औकार पूर्ववर्णमें युक्त होता है‡

---

* इ ई ए ऐ के स्थानमें ऐ, उ ऊ ओ औ के स्थानमें औ, ऋ के स्थानमें आर् होनेको 'वृद्धि' कहते हैं।

† एकारे ऐ ऐकारे च। (अवर्ण एकारे ऐकारे च परे ऐर्भवति, परश्च लोपमापद्यते।)

‡ ओकारे औ औकारे च। (अवर्ण ओकारे औकारे च परे और्भवति, परश्च लोपमापद्यते।)

यथा—

अ + ओ = औ—जल + ओघ = जलौघ।

अ + औ = औ—चित्त + औदास्यम् = चित्तौदास्यम्।

आ + ओ = औ—महा + ओषधि = महौषधि।

आ + औ = औ—सदा + औत्सुक्यम् = सदौत्सुक्यम्।

सन्धि करो—दिन + ओदन, हृदय + औदार्यम्।

विश्लेष करो—महौजस, जलौका, रचिरौपम्यम्।

[ इ ई + इ ई ]

१९। ह्रस्व इकार या दीर्घ ईकारसे परे ह्रस्व इ या दीर्घ ई रहनेसे, दोनो मिलके दीर्घ ईकार होता है, ईकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है,* यथा—

इ + इ = ई—अभि + इष्टम् = अभीष्टम्।

इ + ई = ई—प्रति + ईक्षणम् = प्रतीक्षणम्।

ई + इ = ई—महती + इच्छा + महतीच्छा।

ई + ई = ई—पृथ्वी + ईश = पृथ्वीशः।

सन्धि करो—अति + इव, कवि + ईश्वर, मही + इन्द्र, लक्ष्मी + ईश।

विश्लेष करो—गिरीन्द्र, गौरीक्षणम्, क्षितीश, धात्रीक्षणम्।

[ इ ई + असमान स्वरवर्ण ]

२०। ह्रस्व इकार या दीर्घ ईकारसे परे इ ई भिन्नस्वरवर्ण रहनेसे, ह्रस्व इ और दीर्घ ई के स्थानमे 'य्' होता है, 'य्' पूर्व-

* समानः सवर्णे दीर्घी भवति, परश्च लोपम्।

वर्णमें युक्त होता है,* यथा—

इ+अ=य्+अ—अति+अन्नम्=अत्यन्नम्।

ई+आ=य्+आ—देवी+आगमनम्=देव्यागमनम्।

सन्धि करो—अति+आचार, प्रति+पक्ष, अभि+उदय, मुनि+ऐक्यम्।

विश्लेष करो—सत्युक्ति, नद्यम्बु, ज्ञन्युचितम्, यद्येवम्, भवत्येव, नद्यैषा।

[ उ ऊ+उ ऊ ]

२१। ह्रस्व उकार या दीर्घ ऊकारसे परे ह्रस्व उ वा दीर्घ ऊ रहनेसे, दोनो मिलके दीर्घ ऊ होता है, दीर्घ ऊ पूर्ववर्णमें युक्त होता है, †यथा—

उ+उ=ऊ—विधु+उदय.=विधूदय।

उ+ऊ=ऊ—लघु+ऊर्मि=लघूर्मिः।

ऊ+उ=ऊ—वधू+उत्सव=वधूत्सव।

ऊ+ऊ=ऊ—तनू+ऊर्ध्वम्=तनूर्ध्वम्।

सन्धि करो—कटु+उक्ति, स्वयम्भू+उदय, स्वादु+उदकम्।

विश्लेष करो—भूर्द्धम, गुरूह, साधूक्तम्, उरूद्रवा।

[ उ ऊ+असमान स्वरवर्ण ]

२२। उ ऊ भिन्न स्वरवर्ण परे रहनेसे, ह्रस्व उ और दीर्घ

---

* इको यणचि—न च परो योज्य। (इको यण् आदयते, असवर्णे परे।)

† समान सवर्णे दीर्घो भवति, परश्च लोपम्।

ऊ के स्थानमे 'व्' होता है, 'व्' पूर्ववर्णमे युक्त होता है,*यथा—

उ+ए=व्+ए—अनु+एषणम्=अन्वेषणम्।

ऊ+आ=व्+आ—वधू+आगमनम्=वध्वागमनम्।

सन्धि करो—साधु+इदम्, ऋतु+अर्थ, सु+आगतम्, अनु+अय।

विश्लेष करो—वज्र्वाघात, गुर्वागमनम्, तन्वङ्गी, वध्वौदार्य्यम्।

[ ऋ+ऋ ]

२३। ऋकारसे परे ऋकार रहनेसे, दोनो मिलके दीर्घ ॠ होता है, दीर्घ ॠ पूर्ववर्णमे युक्त होता है,† यथा—

ऋ+ऋ=ॠ—पितृ+ऋणम्=पितॄणम्।

सन्धि करो—भ्रातृ+ऋद्धि।

विश्लेष करो—मातॄद्धि।

[ ऋ+असमान स्वरवर्ण ]

२४। ऋ भिन्न स्वरवर्ण परे रहनेसे, ऋ के स्थानमे 'र्' होता है, 'र्' पूर्ववर्णमे युक्त होता है,‡ यथा—

ऋ+आ=र्+आ—पितृ+आसनम्=पित्रासनम्।

सन्धि करो—मातृ+अनुमति, सवितृ+उदय, मातृ+इच्छा।

विश्लेष करो—जामात्रर्थम्, दुहित्रोहितम्, पित्रैश्वर्य्यम्।

---

* यणुवर्ण। (उवर्णो वम् आपद्यते, असवर्णे परे–न च परो लोप्यः।)

† समान सवर्णे दीर्घो भवति, परश्च लोपम्।

‡ रमृवर्ण। (ऋवर्णो रम् आपद्यतेऽसवर्णे–न च परो लोप्यः।)

[ ए + स्वरवर्ण ]

२५ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, एकारके स्थानमें 'अय्' होता है, अकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है, और 'य्' परस्वरमे युक्त होता है, यथा—

ए+अ = अय्+अ-ने+अनम् = नयनम् ।

सन्धि करो—चे + इतम , ने + अमि, ने + ए, अग्ने + आतास् ।

विश्लेष करो—जयति, अशयिष्ट, सञ्चय , शयनम् , लय ।

[ ऐ+स्वरवर्ण ]

२६ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, ऐकारके स्थानमे 'आय्' होता है आकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है, और 'य्' परस्वरमे युक्त होता है, यथा—

ऐ+अ = आय्+अ—नै+अक = नायक ।

सन्धि करो—जिनै + अ, परिचै + अक ।

विश्लेष करो—सहायक , राय ।

[ ओ+स्वरवर्ण ]

२७ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, ओकारके स्थानमे 'अव्' होता है, अकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है, और 'व्' परस्वरमे युक्त होता है, यथा—

ओ+अ = अव्+अ-भो+अनम् = भवनम् ।

---

* ए-अय् । ( एकार अय् भवति-न च परो लोप्य । )

† ऐ-आय् । ( ऐकार आय् भवति-न च परो लोप्य । )

‡ ओ-अव् । ( ओकार अव् भवति-न च परो लोप्य । )

सन्धि करो—गो+इष्यति, ग्लो+अनम्, गो+ए ।

विश्लेष करो—रवन, पवित्रम्, प्रभवितुम् भवनम् ।

[ औ+स्वरवर्ण ]

२८ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, औकारके स्थानमे 'आव्' होता है, आकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है, और 'व्' परस्वरमे युक्त होता है,* यथा–

औ+अ=आव्+अ—पौ+अक=पावक ।

सन्धि करो—नौ+आ, गौ+अ, श्रौ+अक ।

विश्लेष करो—भाविनी, भावुक, नावौ, श्रावक ।

[ पदान्त ए ओ+अ ]

२९ । पदके† अन्तमे स्थित एकार या ओकारसे परे अकार रहनेसे, अकारका लोप होता है, लोप होनेसे, लुप्त अकारका चिह्न(ऽ)‡ रहता है, §यथा—

सखे+अर्पय=सखेऽर्पय । प्रभो+अत्र=प्रभोऽत्र ।

---

* औ–आव् । (औकार आव् भवति–न च परो लोप्य ।)

† प्रकृति और विभक्तिके मिलनेसे जो होता है, उसे 'पद' कहते हैं, यथा–तद्+जस्=ते–यह पद है ( तद्–प्रकृति, जस्–विभक्ति ) ।

समासमे विभक्तिका लोप होनेसे, पूर्ववर्त्ती शब्दभी पदमे गिना जाता है, यथा–जगताम् ईश –जगत्+ईश, इस स्थानमे 'जगत्'–यह पद है ।

‡ लुप्त अकारके (ऽ) चिह्नको सस्कृतमे 'अवग्रह चिह्न' कहते हैं ।

§ एदोत्पर पदान्ते लोपमकार । ( एदोद्भ्या परोऽकार पदान्ते वर्त्तमानो लोपमापद्यते । )

सन्धि करो—विपन्ने + अन्यस्मिन्, विभो + अनुजानीहि।

विश्लेष करो—नेऽत्र, करेऽसि, गुरोऽनुमन्यस्व।

[ पदान्त ए + 'अ'-भिन्न स्वरवर्ण ]

३०। अकार-भिन्न स्वरवर्ण परे रहनेसे, पदके अन्तमें स्थित एकारके स्थानमें 'अ' वा 'अय्' होता है, 'अ' पूर्ववर्णमें युक्त होता है, 'य्' परस्वरमें युक्त होता है, 'अ' होनेसे, फिर सन्धि नहीं होती, यथा—

ए+इ=अ+इ—ते+इव=त इव।

ए+इ=अय्+इ—ते+इव—तयिव।

सन्धि करो—विपन्ने + एव, वने + उच्यताम्, वने + एहि।

विश्लेष करो—गृहयागच्छ, वनयेहि।

[ पदान्त ओ + 'अ'-भिन्नस्वरवर्ण ]

३१। अकार-भिन्न स्वरवर्ण परे रहनेसे, पदके अन्तमें स्थित ओकारके स्थानमें 'अ' वा 'अव्' होता है, 'अ' पूर्ववर्णमें युक्त होता है, 'व्' परस्वरमें युक्त होता है, 'अ' होनेसे, फिर सन्धि नहीं होती, यथा—

ओ+इ=अ+इ—विभो+इह=विभ इह।

ओ+इ=अव्+इ—विभो+इह=विभविह।

सन्धि करो—भानो + एहि, गुरो + उच्यताम्, प्रभो + इच्छति।

विश्लेष करो—प्रभ इह, प्रभवेहि, प्रभ ईशे।

[ पदान्त ऐ + स्वरवर्ण ]

३२। स्वरवर्ण परे रहनेसे, पदके अन्तमें स्थित ऐकारके

स्थानमे 'आ' वा 'आय्' होता है, 'आ' पूर्ववर्णमे युक्त होता है, 'य्' परस्वरमे युक्त होता है, 'आ' होनेसे फिर सन्धि नहीं होती, यथा—

ऐ + अ = आ + अ—काल्यै + अर्पय = काल्या अर्पय ।

ऐ + अ = आय् + अ—काल्यै + अर्पय = काल्यायर्पय ।

सन्धि करो—देव्यै + इदम्, मध्ये + उत्कण्ठा ।

विश्लेष करो—स्त्रियाया आग्रह, स्त्रियायुन्नति, मायायायिह ।

[ पदान्त औ + स्वरवर्ण ]

३३ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, पदके अन्तमे स्थित औकारके स्थानमे 'आ' वा 'आव्' होता है, 'आ' पूर्ववर्णमे युक्त होता है, 'व्' परस्वरमे युक्त होता है, 'आ' होनेसे, फिर सन्धि नहीं होती, *यथा—

औ + अ = आ + अ-रवौ + अस्तङ्गते = रवा अस्तङ्गते ।

औ + अ = आव् + अ-रवौ + अस्तङ्गते = रवावस्तङ्गते ।

सन्धि करो—विष्णौ + उदिते, तौ + ईश्वरौ, गुरौ + अर्पणम्, गुरौ + आगते ।

विश्लेष करो—गताविमौ, रत्नावुद्गे, गता ऐक्षन् ।

* * * *

३४ । तृतीयातत्पुरुष समासमे अकार वा आकारके परस्थित 'ऋत'

---

* अयादीनां य व-लोप पदान्ते, न वा—लोपे तु प्रकृति । (अय् इत्येवमादीनां पदान्ते वर्त्तमानानां य वयोर्लोपो भवति, न वा । लोपे तु प्रकृति स्वभावो भवति ।)–३० से ३३ सूत्र ।

शब्दके 'ऋ'के स्थानमें 'आर्' होता है, यथा—शीत + ऋत = शीतार्त, दुःख + ऋत = दुःखार्त, क्षुधा + ऋत = क्षुधार्त।

३५। 'स्व' शब्दके परस्थित 'ईर' और 'ईरिन्' शब्दके ईकारके स्थानमें ऐकार होता है, यथा—स्व + ईरम् = स्वैरम्, स्व + ईरिन् = स्वैरी, स्व + ईरिणी = स्वैरिणी।

३६। 'प्र'-शब्दके परवर्ती 'ऊढ' और 'ऊढि' शब्दके ऊकारके स्थानमें औकार होता है, यथा—प्र + ऊढ = प्रौढ, प्र + ऊढि = प्रौढि।

३७। 'अक्ष' शब्दके परवर्ती 'ऊहिनी'-शब्दके ऊकारके स्थानमें औकार होता है, यथा—अक्ष + ऊहिनी = अक्षौहिणी।

३८। धातुका एकार या ओकार परे रहनेसे, उपसर्गके अवर्णका* लोप होता है, यथा—प्र + एपयति = प्रेपयति, परा + ओखति = परोखति।

(क) इण् और एध् धातुका एकार परे रहनेसे, पूर्ववर्ती उपसर्गके अवर्णका लोप नहीं होता, यथा—प्र + एधते = प्रैधते, अव + एति = अवैति, आ + एति = ऐति।

३९। 'प्र' शब्दमें परे 'एष' और 'एष्य' शब्द रहनेसे अकारका विकल्पसे† लोप होता है, यथा—प्र + एष = प्रेष, प्रैष, प्र + एष्य = प्रेष्य, प्रैष्य।

४०। 'आङ्' (आ) उपसर्गके योगसे उत्पन्न एकार या ओकार परे रहनेसे, अवर्णका लोप होता है, यथा—(आ + इहि = एहि) अत्र +

---

* अवर्णान्त उपसर्ग—प्र, परा, अप, उप, अव, आ।

† एक बार होने और एक बार न होनेको 'विकल्प' कहते हैं।

एहि=अवेहि; (आ+उतम्=ओतम्) सुख+ओतम्=सुखोतम्।

४१। उपसर्गके अवर्णके परवर्ती धातुके ऋकारके स्थानमें 'आर' होता है, यथा—अप+ऋच्छति=अपार्च्छति, परा+ऋषति=परार्षति।

४२। समासमें अवर्णान्त शब्दसे परे 'ओष्ठ' वा 'ओतु' शब्द रहनेसे, अवर्णका विकल्पसे लोप होता है, यथा—बिम्ब+ओष्ठ=बिम्बोष्ठ, बिम्बौष्ठ, उमा+ओष्ठ=उमोष्ठ, उमौष्ठ, स्थूल+ओतु=स्थूलोतु, स्थूलौतु।

४३। पदान्तस्थित 'गो'-शब्दके ओकारसे परे अकार रहनेसे, अकारका लोप होता है, वा ओकारके स्थानमें 'अव' होता है, अथवा सन्धि नहीं होती, यथा—गो+अग्रम्=गोऽग्रम्, गवाग्रम्, गो-अग्रम्।

(क) वातायन (झरोखा) अर्थमें—गो+अक्ष=गवाक्ष नित्य होता है।

(ख) अकार भिन्न स्वरवर्ण परे रहनेसे, पदान्तस्थित 'गो'-शब्दके ओकारके स्थानमें 'अव' वा 'अव्' होता है, यथा—गो+ईश=गवेश, गवीश। गो+इन्द्र=गवेन्द्र नित्य होता है।

## सन्धि-निषेध।

४४। स्वरवर्ण परे रहनेसे, ओकारान्त अव्यय और एकस्वरमात्र अव्ययकी सन्धि नहीं होती, *यथा—अहो ईशान उ उत्तिष्ठ।

किन्तु सीमा, व्याप्ति वा ईषदर्थ समझानेसे, अथवा क्रियाके साथ योग होनेसे, आङ् (आ) अव्ययकी सन्धि होती है, यथा—(सीमा)

* ओदन्ता अ इ उ आ निपाताः स्वरे प्रकृत्या। (ओदन्ता निपात अ इ उ आङ्‌व केवला स्वरे परे प्रकृत्या तिष्ठन्ति।)

आ + अध्ययनात् = आध्ययनात् ( अध्ययनपर्य्यन्त ), ( व्याप्ति ) आ + एकदेशात् = ऐकदेशात् ( एकदेश व्यापकर ), ( ईषदर्थ ) आ + आलोचितम् = आलोचितम् ( ईषत् अर्थात् अल्पमात्र विचार किया हुआ ), ( क्रियायोग ) आ + इहि = एहि ।

४५ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, द्विवचन-निष्पन्न ईकारान्त, ऊकारान्त और एकारान्त पदकी सन्धि नहीं होती, *यथा—गिरी इमौ, साधू आगतौ, लते एते । पचेते एतौ, एधेते इमौ ।

४६ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, 'अदस्'-शब्दनिष्पन्न 'अमी'-पदकी सन्धि नहीं होती, †यथा—अमी अश्वा ।

४७ । ऋवर्ण परे रहनेसे, अवर्ग, इवर्ण और उवर्गकी विकल्पसे सन्धि होती है, और सन्धि न होनेसे विकल्पसे ह्रस्व होता है, यथा—ब्रह्मा + ऋषि = ब्रह्मा ऋषि, ब्रह्म ऋषि, ब्रह्मर्षि ।

---

## व्यञ्जन-सन्धि (Conjunction of consonants) ।

### ( व्यञ्जन और व्यञ्जनमें )

[ १ म वर्ण + ३ य, ४ र्थ वर्ण, य, र, ल, व, ह ]

४८ । वर्गका तृतीय वा चतुर्थ वर्ण, अथवा य र ल व ह परे रहनेसे, पदके अन्तमें स्थित वर्गके प्रथमवर्णके स्थानमें

---

* द्विवचनमनौ । ( द्विवचन यत् अनौमूलम् औकाररूप परित्यज्य रूपान्तर प्राप्तमित्यर्थ, तत् स्वरे परे प्रकृत्या तिष्ठति । )

† बहुवचनममी । (बहुवचन यत् 'अमी'-रूपम्, तत् स्वरे परे प्रकृत्या तिष्ठति । )

स्व स्ववर्गका तृतीय वर्ण होता है

क् + व = ग्व — वाक् + विभवः = वाग्विभवः ।

ट् + व = ड्व — षट् + विद्वांसः = षड्विद्वांसः ।

त् + भ = द्भ — तत् + भवनम् = तद्भवनम् ।

प् + भ = ब्भ — अप् + भाण्डम् = अब्भाण्डम् ।

सन्धि करो — दिक् + गजः, त्रिष्टुप् + घनगर्जितम्, अप् + भारः, सर् + माजनन्, परिव्राट् + याति ।

विश्लेष करो — वाग्घोष, किड्व्यवहार, वषड्देवेन्द्राय, तडिद्वाह ।

शुद्ध करो — जगद्बन्धु, अद्दक्षाए, वाड्मयः ।

[ १म वर्ण + ५म वर्ण ]

४६ । पञ्चम वर्ण ( ङ, ञ, ण, न, म ) परे रहनेसे पदके अन्तमें स्थित प्रथम वर्णके स्थानमें पञ्चम वा तृतीय वर्ण होता है,† यथा—

क् + न = ङ्न वा ग्न — दिक् + नागः = दिङ्नागः, दिग्नागः ।

ट् + म = ण्म वा ड्म — षट् + मासाः = षण्मासाः, षड्मासाः ।‡

---

* वर्गप्रथमाः पदान्ताः स्वरघोषवत्सु तृतीयान् । (आपद्यन्ते इति शेष )।

† प्रत्ययका पञ्चमवर्ण परे रहनेसे, नित्य पञ्चमवर्ण होता है, यथा— तत् + मात्रम् = तन्मात्रम्, जगत् + मय = जगन्मय ।

‡ पञ्चमे पञ्चमास्तृतीयान् वा । ( वर्गप्रथमाः पदान्ताः पञ्चमे परे पञ्चमानापद्यन्ते, तृतीयान् वा । )

सन्धि करो—जगत्+शिखरम्, वाक्+निपुण, अप्+मय ।

विश्लेष करो—दिङ्मुखम्, तन्मुखम्, अम्मयम्, प्राङ्मुख ।

[ १म वर्ण+श ]

५० । पदके अन्तमे स्थित वर्गके प्रथम वर्णसे परे तालव्य श रहनेसे, 'श' के स्थानमे विकल्पसे 'छ' होता है, और 'त' के स्थानमे 'च्' होता है*, यथा—

क्+श=क्छ—वाक्+शूर =वाक्छूर, वाक्शूरः ।

प्+श=प्छ—त्रिष्टुप्+श्रूयते=त्रिष्टुप्छ्रूयते, त्रिष्टुप् श्रूयते ।

त्+श=च्छ वा च्श—जगत्+शरण्यम्=जगच्छरण्यम्, जगच्शरण्यम् ।

द्+श=च्छ वा च्श—आपद्+शान्तिः=आपच्छान्तिः, आपच्शान्ति †‡ ।

---

* शकार—स्वरवर्ण और य व र भिन्न अन्य वर्णसे मिलित रहनेसे, 'छ' नहीं होता, यथा—तद्+श्मशानम्=तच्श्मशानम् ।

† पदके अन्तमे स्थित वर्गीय वर्णके स्थानमे अपने अपने वर्गका प्रथम वर्ण होता है—इस नियमके अनुसार 'आपद्'-शब्दके स्थानमे पहले 'आपत्' होकर पीछे सन्धि हुई ।

‡ वर्गप्रथमेभ्यः शकारः स्वर-य-व-र-परश्छकारं, न वा । (वर्गप्रथमेभ्य पदान्तेभ्य परः शकारः स्वर-य-व-र-परश्छकारमापद्यते, न वा ।)

चं टे । (तकारः पदान्तः टे परे चम् आपद्यते, यथा—तच्श्लक्ष्णम् ; तच्छ्लक्ष्णम् । अमुख्यपक्षे वचनमिदम् ।)

सन्धि करो—अच्+नेपम्, पट्+श्यामा, महत्+शरद्म्, ए-तद्+शकाब्दीयम्।

विश्लेष करो—तच्छरीरम्, बृहच्छयनम्।

[ च्, ज्+न ]

५१। पदके मध्यमें स्थित चकार वा जकारसे परे दन्त्य नकार रहनेसे, 'न' के स्थानमें 'ञ' होता है, यथा—

च्+न=च्ञ—याच्+ना=याच्ञा।

ज्+न=ज्ञ—यज्+न =यज्ञ।

सन्धि करो—राज्+ना, जज्+ञाते।

विश्लेष करो—राज्ञी, जज्ञे।

[ त्, द्+च छ ज झ, ट ठ ड ढ ]

५२। च छ, ज झ, ट ठ, ड ढ परे रहनेसे, पदके अन्तमें स्थित त् या द् के स्थानमें यथाक्रमसे च्, ज्, ट्, ड् होते हैं, अर्थात् च छ परे रहनेसे 'च्', ज झ परे रहनेसे 'ज्', ट ठ परे रहनेसे 'ट्', और ड ढ परे रहनेसे 'ड्' होता है,* यथा—

त्+च=च्च—महत्+चित्रम्=महच्चित्रम्।

द्+छ=च्छ—शरद्+छटा=शरच्छटा।

त्+ज=ज्ज—जगत्+जीवनम्=जगज्जीवनम्।

त्+झ=ज्झ—बृहत्+झटिका=बृहज्झटिका।

सन्धि करो—तत्+टीका, एतद्+ठक्कुर, जगत्+डक्का, उत्+

---

* परस्मं तकारो ल-चटवर्गेषु। (तकार पदान्तो ■ चटवर्गेषु परत पररूपमापद्यते।)—५२ और ५३ सूत्र।

डीयते, तत्+टङ्कनम् ।

विश्लेष करो—उड्डीयमानम्, महच्छत्रम्, उच्चारणम्, तज्जयः, मज्झमरः, उड्डीन ।

शुद्ध करो—विपद्जालम्, बृहद्झङ्कार, तद्टङ्क ।

[ त्, द्+ल ]

५३ । पदके अन्तमे स्थित तकार वा दकारसे परे 'ल' रहनेसे, 'त्' वा 'द्' स्थानमे 'ल्' होता है, यथा—

त्+ल=ल्ल—तत्+लवणम्=तल्लवणम् ।

द्+ल=ल्ल—एतद्+लीला=एतल्लीला ।

सन्धि करो—महत्+लावण्यम्, बृहत्+ललाटम्, तद्+लीलायितम् ।

विश्लेष करो—तल्लय, उल्लेख, समिल्लता, जगल्लक्ष्मी, एतल्लीलोद्यानम् ।

[ त्, द्+ह ]

५४ । पदके अन्तमे स्थित त् वा दकारसे परे 'ह' रहनेसे, 'त्' वा 'द्' के स्थानमे 'द्', और 'ह' के स्थानमे विकल्पसे 'ध' होता है,* यथा—

त्+ह=द्ध वा द्ह—ईषत्+हसितम्=ईषद्धसितम्, ईषद्हसितम् ।

द्+ह=द्ध वा द्ह—तद्+हेयम्=तद्धेयम्, तद्हेयम् ।

---

* वर्गप्रथमेभ्यो हकारः पूर्वचतुर्थं, न वा । ( वर्गप्रथमेभ्यः पदान्तेभ्यः परो हकारः पूर्वचतुर्थमापद्यते, न वा, यथा-वाग्घीन, वाग्हीन । )

सन्धि करो—जगत्+हितम्, विपद्+हत ।

विश्लेष करो—उद्धत, उद्धरणम् ।

[ न्+च छ ]

५५ । च या छ परे रहनेसे, पदके अन्तमे स्थित नकारके स्थानमे अनुस्वार और तालव्य श् होते हैं, 'श' परवर्णमे युक्त होता है,* यथा—

न्+च = ंश्च—भास्वान्+चन्द्रः = भास्वांश्चन्द्रः ।

न्+छ = ंश्छ—गायन्+छात्र = गायंश्छात्र ।

सन्धि करो—गच्छन्+चकोर, धावन्+छाग ।

विश्लेष करो—महांश्छेद, हसंश्चलति ।

[ न्+ट ठ ]

५६ । ट या ठ परे रहनेसे, पदके अन्तमे स्थित 'न्' के स्थानमे अनुस्वार और मूर्द्धन्य ष् होते हैं, 'ष्' परवर्णमे युक्त होता है,† यथा—

न्+ट = ंष्ट—उद्यन्+टङ्कार = उद्यंष्टङ्कार ।

न्+ठ = ंष्ठ—महान्+ठक्कुर = महांष्ठक्कुर ।

सन्धि करो—महान्+टीकाकार, जानन्+ठक्कुर ।

विश्लेष करो—चलंष्टिट्टिभ ।

---

* नोऽन्तश्च-छयोः शकारमनुस्वारपूर्वम् । (नकार पदान्त च-छयोः परयोः शकारमापद्यतेऽनुस्वारपूर्वम् ।)

† ट-ठयोः षकारम् । (नकार पदान्त ट-ठयोः परयोः षकारमापद्यतेऽनुस्वारपूर्वम् ।)

[ न्+त थ ]

५७। त या थ परे रहनेसे, पदके अन्तमे स्थित 'न्' के स्थानमे अनुस्वार और दन्त्य स् होते हैं, 'स्' परवर्णमे युक्त होता है,* यथा—

न्+त्=ंस्त—महान्+तरु =महांस्तरु।

न्+थ=ंस्थ—क्षिपन्+थुत्कारम्=क्षिपंस्थुत्कारम्।

सन्धि करो—शाम्यन्+ताप, उत्पतन्+तन्द्र, महान्+थकार।

विश्लेष करो—धर्मांस्तमवादी, स्त्रियंस्तत्वर, महांस्तडाग।

[ न्+ज झ ]

५८। ज या झ परे रहनेसे, पदके अन्तमे स्थित 'न्' के स्थानमे 'ञ्' होता है, 'ञ्' परवर्णमे युक्त होता है।† यथा—

न्+ज=ञ्ज—राजन्+जागृहि=राजञ्जागृहि।

न्+झ=ञ्झ—उद्यन्+झङ्कारः=उद्यञ्झङ्कारः।

सन्धि करो—गच्छन्+झटिति, विद्वान्+जयति।

विश्लेष करो—बुद्धिमाञ्जीवन्।

[ न्+ड ढ ]

५९। ड या ढ परे रहनेसे, पदके अन्तमे स्थित 'न्' के

* त-थयो सकारम्। (नकार पदान्त त-थयो परयो सकारमापद्यतेऽनुस्वारवपूर्वम्।)

† ज-झ-श-चकारेषु ञकारम्। (नकार पदान्तो ज झ-श-चकारेषु परतो ञकारमापद्यते।)

स्थानमें 'ए' होता है,* यथा—

न्+ड=एड—महान्+डमरुः=महाएडमरु ।

न्+ढ=एढ—राजन्+ढौकसे=राजएढौकसे ।

सन्धि करो—स्वन्+डिण्डिम, स्फुरन्+डिम्ब ।

विश्लेष करो—भवाण्डुण्डति, महाण्डोल ।

[ न्+ल ]

६० । 'ल' परे रहनेसे, पदके अन्तमें स्थित 'न्' के स्थानमें सानुनासिक 'ल्' ( चन्द्रबिन्दुयुक्त ल्—ँल् ) होता है,† यथा—

न्+ल=ँल्ल—महान्+लाभ =महाँल्लाभ ।

सन्धि करो—भवान्+लभते ।

विश्लेष करो—विद्वाँल्लिखति ।

[ न्+श ]

६१ । पदके अन्तमें स्थित नकारसे परे तालव्य श रहनेसे, 'न्' के स्थानमें 'ञ्', और 'श' के स्थानमें 'छ' होता है ‡ यथा—

न्+श=ञ्छ—महान्+शब्दः=महाञ्छब्दः§ ।

---

* ड-ढ-ण-परस्तु णकारम् । ( ड-ढ-णा परेऽस्मादिति ड-ढ-ण-परः । ड-ढ-ण-परो नकारो णमापद्यते । )

† ले लम् । ( नकारः पदान्तो ले परे लमापद्यतेऽनुस्वारहीनम् । [illegible]हीनत्वादनुनासिकम् । )

‡ शि ञौ वा । ( नकारः पदान्तः शि परे ञौ वा प्राप्नोति, नकारं वा । )

§ अथवा केवल 'न्' के स्थानमें 'ञ्' वा 'ञ्च्' होता है, यथा—महाञ्शब्द, [illegible]ञ्छब्द ।

सन्धि करो—गच्छन् + शशक ।

विश्लेष करो—चलञ्छशी, निन्दञ्छठ ।

[ म् + व्यञ्जनवर्ण ]

६२। स्पर्शवर्ण परे रहनेसे, पदके अन्तमे स्थित 'म्' के स्थानमे अनुस्वार होता है, अथवा जिस वर्गका वर्ण परे रहता है, उसी वर्गका पञ्चम वर्ण होता है, और अन्तःस्थ या ऊष्मवर्ण परे रहनेसे, केवल अनुस्वारही होता है, *यथा—

म् + क = ंक या ङ्क—किम् + करोषि = किं करोषि, किङ्करोषि ।

म् + द = ंद, न्द—धनम् + ददाति = धनं ददाति, धनन्ददाति ।

म् + व = ंव—हरिम् + वन्दे = हरिं वन्दे ।

म् + ह = ंह—मधुरम् + हसति = मधुरं हसति ।

सन्धि करो—धर्मम् + चर, नदीम् + तर, गृहम् + गच्छ ।

विश्लेष करो—किं कर्त्तव्यम्, स्तनन्धयति, गुरुन्नमति ।

शुद्ध करो—वशम्वद, किम्वदन्ती, सम्वाद, स्वयम्वर, सम्वत्सर किम्वा, पुरम्दर ।

सन्धि करो—अविरतम् + रमते, ज्ञानम् + लभते ।

विश्लेष करो—सत्यं वदति, [illegible] ।

---

* मोऽनुस्वारः व्यञ्जने। (मकारः पुनरन्तो व्यञ्जने परेऽनुस्वारमापद्यते वर्गे तद्वर्गपञ्चमो वा। ( अन्तोऽनुस्वारो वर्गे परे तद्वर्गपञ्चमः वाऽऽपद्यते।

६३। धुट् वर्ण* परे रहनेसे, पदके मध्यमें स्थित 'म्' और 'न्' के स्थानमें अनुस्वार होता है, यथा—

म्+स्य=स्य—रम्+स्यते=रंस्यते।

न्+स=स—दन्+सनम्=दंसनम्।

न्+ह=ह—बृन्+हितम्=बृंहितम्।

सन्धि करो—क्रन्+सते, जिघान्+सति।

विश्लेष करो—रंस्यन्ति, हंस्यते, बृंहन्ति।

६४। जिस वर्गका वर्ण परे रहता है, पदके मध्यमें स्थित अनुस्वारके स्थानमें उस वर्गका पञ्चम वर्ण होता है, यथा—

ं+क=ङ्क—आशं+कते=आशङ्कते।

ं+छ=ञ्छ—वां+छति=वाञ्छति।

सन्धि करो— +दयति, उत्कं+ठते।

विश्लेष करो—शान्तम्, कण्ठ्यम्, भ्रान्ति।

[ ष्+त, थ ]

६५। मूर्द्धन्य षकारसे परे 'त' या 'थ' रहनेसे, 'त' के स्थानमें 'ट', और 'थ' के स्थानमें 'ठ' होता है, यथा—

ष्+त=ष्ट—उत्कृष्+तम्=उत्कृष्टम्।

ष्+थ=ष्ठ—षष्+थ=षष्ठः।

सन्धि करो—पाकृष्+तम्।

विश्लेष करो—कष्ट, सृष्टि।

---

* य र ल व, ङ ञ ण न म भिन्न व्यञ्जनवर्णको 'धुट्-वर्ण' कहते हैं।—धुड्व्यञ्जनमन्तस्थानुनासिकम्।

## ( व्यञ्जन और स्वरमें )

[ १ म वर्ग+स्वरवर्ण ]

६६। स्वरवर्ण परे रहनेसे, पदके अन्तमें स्थित वर्गके प्रथम वर्णके स्थानमें तृतीय वर्ण होता है,* यथा—

क्+ई=गी—वाक्+ईश =वागीश।

च्+अ=ज—अच्+अन्त =अजन्त।

ट्+आ=डा—षट्+आनन =षडानन।

त्+ई=दी—जगत्+ईश्वर =जगदीश्वर।

प्+अ=ब—सुप्+अन्त =सुबन्त।

सन्धि करो—मरुत्+उदकम्, स्वर्+इन्द्रियम्, विश्वराट्+अमी।

विश्लेष करो—जगदिन्द्र, प्रागेव, परिव्राड्वाच।

[ न्+स्वरवर्ण ]

६७। स्वरवर्ण परे रहनेसे, ह्रस्व स्वरके परस्थित पदान्त नकारका द्वित्व होता है,† यथा—

न्+आ=न्ना—गायन्+आयाति=गायन्नायाति।‡

---

* वर्गप्रथमाः पदान्ताः स्वर-घोषवत्सु तृतीयान्।

† 'ङ्' और 'ण्' का भी द्वित्व होता है, यथा—प्रत्यङ्+आत्मा=प्रत्यङ्ङात्मा, सुगण्+ईश =सुगण्णीश। समासमें नहीं होता, यथा—तिङ्+अन्त =तिङन्त, सन्+अन्त =सनन्त।

‡ ङ-ण-ना ह्रस्वोपधा स्वरे द्विः। (ङ-ण-नाः पदान्ता ह्रस्वोपधाः स्वरे परे द्विर्भवन्ति।—अन्त्यात् पूर्व उपधा।)

सन्धि करो—चिन्तयन् + आह, स्मरन् + उवाच, गच्छन् + एव ।

विश्लेष करो—हसन्नागत, दीव्यन्नमर ।

शुद्ध करो—महात्मानन्द, भगवान्नब्रवीत् ।

६८ । स्वरवर्णके परवर्त्ती 'छ' के स्थानमे 'च्छ' होता है,* यथा—

इ + छ = इच्छ—परि + छदः = परिच्छद ।

सन्धि करो—तरु + छाया, आ + छन्नम् ।

विश्लेष करो—विच्छेद, आच्छादम् ।

* * * *

६९ । क ख, त थ, प फ और स परे रहनेसे, 'द्' के स्थानमे,—और व्यञ्जनवर्ण परे रहनेसे, 'ध्' के स्थानमे 'त्' होता है, यथा—द् = त्—तद् + काल = तत्काल, तद् + प्रकाशम् = तत्प्रकाशम् ।

सन्धि करो—विपद् + तारणम्, क्षुध् + पिपासा ।

विश्लेष करो—तत्खननम्, विपत्पात ।

७० । 'उत्' उपसर्गके परस्थित स्था और स्तम्भ् धातुके सकारका लोप होता है, यथा—उत् + स्थानम् = उत्थानम्, उत् + स्तम्भ = उत्तम्भ ।

७१ । 'कृ' धातुके पद परे रहनेसे, सम्—समस्, और परि—परिष् होता है, यथा—सम् + कृतम् = सम्स्कृतम्, परि + कार = परिष्कार ।

७२ । व्यञ्जनवर्ण परे रहनेसे, 'वस्' भागान्त शब्दके 'स्' के स्थानमे

* द्विर्भावं स्वरपरश्छकार । ( स्वरात् परश्छकारो द्विर्भावमापद्यते । )

'त्',* और 'दिव्' के स्थानमे 'द्यु' होता है, यथा—विद्वस् + जन = विद्वज्जन, दिव् + लोक = द्युलोक ।

## विसर्ग-सन्धि ।

विसर्ग ( ः ) दो प्रकार—( १ ) 'र्'-जात विसर्ग और ( २ ) 'स्'-जात विसर्ग ।

७३ । विराममे अर्थात् कोई वर्ण परे न रहनेसे, अथवा व्यञ्जनवर्ण परे रहनेसे, रेफ ( र् ) और 'स्' के स्थानमे विसर्ग होता है । 'र्' के स्थानमे जो विसर्ग होता है, उसे 'र्'-जात विसर्ग,‡ और स्' के स्थानमे जो विसर्ग होता है, उसे 'स्'-जात विसर्ग कहते हैं, यथा—

( 'र्' जात ) दुर् = दुः, निर् = निः, अन्तर् = अन्तः, प्रातर् = प्रातः, स्वर् = स्वः, गीर् = गीः, धुर् = धूः, पुनर = पुनः ।

( 'स्'-जात ) रामस् = रामः, हविस् = हविः, पयस् = पयः, मुनिस् = मुनिः, उच्चैस् = उच्चैः, नीचैस् = नीचैः ।

---

* 'त्' पदान्तवत् होकर ५२ सूत्रानुसार सन्धिकार्य्य प्राप्त होता है ।

† 'अहन्'-शब्दके 'न्' केस्थानमे पहले 'र्', पीछे विसर्ग होता है, यथा—अहन्=अहः, अहन् + सु ('सुप्' विभक्ति)=अहः ॥ ।

‡ भ्रातृ-पितृ प्रभृति ऋकारान्त शब्दके सम्बोधनके एकवचनके पदमे स्थित विसर्गभी 'र्'-जात ।

ः + ठ = ष्ठ — सुन्दरः + ठक्कुरः = सुन्दरष्ठक्कुरः। ( ठक्कुरः — देवप्रतिमा )।

सन्धि करो — भीतः + टलति, उड्डीनः + टिट्टिभः, कः + टीकते।

विश्लेष करो — कष्टकार, स्थिरष्ठक्कुर।

[ ः + त थ ]

७७। त थ परे रहनेसे, विसर्गके स्थानमे दन्त्य 'स्' होता है, 'स्' परवर्णमे युक्त होता है, *यथा—

ः + त = स्त — ततः + ततः = ततस्ततः।

ः + थ = स्थ — क्षिप्तः + थुत्कारः = क्षिप्तस्थुत्कारः।

सन्धि करो — निः + तार, सरः + तीरम्, उन्नतः + तरुः।

विश्लेष करो — विशेषस्तु, मनस्तापम्, सुवस्तल्पम्।

[ ः + श ष स ]

७८। तालव्य श परे रहनेसे, विसर्गके स्थानमे विकल्पसे तालव्य श् होता है, मूर्द्धन्य ष परे रहनेसे, विकल्पसे मूर्द्धन्य ष् होता है, और दन्त्य स परे रहनेसे, विकल्पसे दन्त्य स् होता है,† यथा—

ः + श = श्श — शिशुः + शेते = शिशुश्शेते, शिशुः शेते।

ः + ष = ष्ष — मत्तः + षट्पदः = मत्तष्षट्पदः।

ः + स = स्स — मनः + सुखम् = मनस्सुखम्।

---

* ते थे वा सम्। ( विसर्जनीयस्ते वा थे वा परे सम् आपद्यते। )

† शे षे से वा पररूपम्। ( विसर्जनीय शे वा षे वा से वा परे पररूपमापद्यते, न वा। )

सन्धि करो—अग्ने + शिखा, माधो + सङ्ग, मधुर + पङ्ज ।

विश्लेष करो—गौरश्शब्दायते, प्रथमस्सर्ग, द्वावप्पट् ।

(क) वर्गके प्रथम और द्वितीय वर्ण-युक्त श ष स पर रहनेसे, विसर्गका विकल्पसे लोप होता है, यथा—नि + स्पन्द = निस्पन्द, निस्स्पन्द, नि स्पन्द, मन + स्थ = मनस्थ, मनस्स्थ, मन स्थ, दु + स्थ = दुस्थ, दुस्स्थ, दु स्थ, द्वा. + स्थ = द्वास्थ, द्वास्स्थ, द्वा स्थ ।

[ अः + ३ य, ४ र्थ, ५ म वर्ण, य र ल व ह ]

७९। अकारके परस्थित विसर्गसे परे घोषवद्वर्ण (९ सू०) रहनेसे, अकार और विसर्ग—दोनो मिलके ओकार होता है; ओकार पूर्ववर्णमे युक्त होता है,* यथा—

अः + ग = ओ + ग—नरः + गच्छति = नरो गच्छति ।

सन्धि करो—अश्व + धावति, हत + बन्ध, मन + हर, नूतनः + घट, शिव + बन्ध, निर्वाण + दीप ।

विश्लेष करो—शीतो वात, मनोगतम्, मधुरो झङ्कार, पयोबिन्दु, सद्योजात, शान्तो रोप ।

[ सः, एष + व्यञ्जनवर्ण ]

८०। व्यञ्जनवर्ण परे रहनेसे, 'स.' और 'एष'—इन दोनो पदोंके अन्तमे स्थित विसर्गका लोप होता है,† यथा—

---

* [ उम् ] अ-घोषवतोश्च । ( अकार घोषवतोर्मध्ये विसर्जनीय उम् आपद्यते । )

† एष-स-परो व्यञ्जने लोप्य- । ( एष-साभ्या परो विसर्जनीय. लोप्यो भवति, व्यञ्जने परे । )

स + गच्छति = स गच्छति , एष + बन्धु = एष बन्धुः ।
विश्लेष करो—स याति, एष बाहु , एष हसति ।
शुद्ध करो—एषो महाशय , सो मे पिता, एषो शेते ।

[ आ + ३ य, ४ र्थ, ५ म वर्ण, य र ल व ह ]

८१ । घोषवद्वर्ण परे रहनेसे, आकारके परस्थित विसर्गका लोप होता है , *यथा—

आ + ग = आ ग—दिवसा + गता = दिवसा गता । ।
सन्धि करो—मधुरा + मधुरा , भीता + नरा , उग्रा + यतन्ते ।
विश्लेष करो—मानवा रमन्ते, प्रदीपा निवान्ति ।
शुद्ध करो—पाता पुत्रा , नरा क्षन्तव्या ।

(क) घोषवद्वर्ण परे रहनेसे, 'भो.' शब्दके अन्तस्थित विसर्गका लोप होता है . यथा—

भो + द = भो द—भो. + देवराज = भो देवराज ।
सन्धि करो—भो + भो । विश्लेष करो—भो राजन् ।

[ इ ई उ ऊ ऋ ए ऐ ओ औ + ३ य, ४ र्थ,
५ म वर्ण, य र ल व ह ]

८२ । घोषवद्वर्ण परे रहनेसे, अ आ भिन्न स्वरवर्णके परस्थित विसर्गके स्थानमे 'र्' होता है, †'र्' परवर्णके मस्त-

---

* घोषवति लोपम् । ( अकार-भोशब्दाभ्यां परो विसर्जनीयो लोपमापद्यते, घोषवति परे । )

† [ नामिपरो ] घोषवत्-स्वर परो [ रम् ] । ( नामिन परो विसर्ज-

कमे जाता है, *यथा—

इः+भ=इर्भ—निः+भय =निर्भयः।

उः+नी=उर्नी—दुः+नीति =दुर्नीति।

सन्धि करो—हरे +दया, गुरु +जयति, मुहु +मुहु, गो +दुग्धम्, हवि +घ्राणम्, मातु +वदति।

विश्लेष करो—गोर्याति, तर्दोर्वहि, रवेर्दर्शनम्, वहिर्योग।

शुद्ध करो—राममंचछति, शिशोर्क्रीडा, गुरर्यातु।

['र्'-जात +३य, ४र्थ, ५म वर्ण, य र ल व ह]

८३। घोषवद्वर्ण परे रहनेसे, अकारके परस्थित 'र्' जात विसर्गके स्थानमे 'र्' होता है, 'र्' परवर्णके मस्तकमे

---

नीयो घोषवत्-स्वर-परो रम् आपद्यते।—स्वरोऽवर्णवर्जे नामी—अवर्णवर्जस्वरो 'नामि'-सञ्ज्ञो भवति।)

* द्वित्वविधि—(ˆ) रेफयुक्त व्यञ्जनवर्णका विकल्पमे द्वित्व होता है। किन्तु द्वित्व होनेसे आदिमे स्थित वर्गके द्वितीयवर्णके स्थानमे प्रथमवर्ण, और चतुर्थवर्णके स्थानमे तृतीयवर्ण होता है, यथा-मूर्च्छा, मूर्छा, मूर्द्धा, मूर्धा, कर्म्म, कर्म। ऊष्मवर्णका द्वित्व नही होता, यथा-दर्शनम्, मर्षणम्, अर्हणा।

जिस वर्णके आदिमे ह्रस्वस्वर, और अन्तमे व्यञ्जनवर्ण रहता है, उसकाभी विकल्पसे द्वित्व होता है, यथा-य्+अ+त्+र=यत्त्र, यत्र, प्+उ+त्+र=पुत्त्र, पुत्र इत्यादि। अर्थविशेषमे पदकाभी द्वित्व होता है; यथा-एह्येहि, गच्छ गच्छ, भो भो पान्था इत्यादि।

जाता है, *यथा—

र्+ग=र्ग—अन्त +गमनम् =अन्तर्गमनम्।

सन्धि करो—जामात +वद, दुहित +याहि, मात +देहि, अ-न्त +दाह, स्व +गत, अन्त +घर्ते।

विश्लेष करो—स्वर्नदी, भ्रातर्दयस्व।

शुद्ध करो—प्रातर्काल, अन्तर्पुरम्।

८४। 'र' परे रहनेसे, विसर्गके स्थानमें जो 'र्' होता है,† उसका लोप होता है, और पूर्वस्वर दीर्घ होता है, ‡यथा—

अ.+रा=आरा—स्व +राज्यम् =स्वाराज्यम्।

सन्धि करो—भ्रात +रङ्गनाथ, नि +रोग, पित +रक्ष मातु +रोदनम्।

विश्लेष करो—नीरस, पितृ रक्षणम्।

शुद्ध करो—महिरेश, नीरुज।

८५। 'अहन्' शब्दके विसर्गके स्थानमें 'र्' होता है, किन्तु रात्र, रूप और रथन्तर शब्द परे रहनेसे, अथवा 'क' और विभक्ति परे रहनेसे, 'र्' नहीं होता, यथा—अह +पति. =अहर्पति §। अह +रूपम् =

---

* 'र'-प्रकृतिरनामिपरो [ घोषवत्-स्वर-परो रम् ]। ( 'र'-प्रकृतिर्विसर्जनीयोऽनामिन परो घोषवत्-स्वर-परो रम् आपद्यते। )

† ८२ और ८३ सूत्रोंके अनुसार जो 'र्' होता है।

‡ रो रे लोपम्—स्वरश्च पूर्वो दीर्घ। ( रो रे परे लोपमापद्यते—स्वरश्च पूर्वो दीर्घो भवति। )

§ अहस्पति, अह पति—ऐसेभी होते हैं।

अहोरूपम् , ( 'क' परे ) अह: + कर = अहस्कर , ( भिभक्ति परे ) अ-
ह: + भि = अहोभि ।

सन्धि करो—अह. + रथन्तरम्, अह + भ्य ।

विश्लेष करो—अहोरात्रम् ।

शुद्ध करो—अहोगण, अहर्भ्याम् ।

* * * *

८६ । समासमे—कृ और कम् धातु निष्पन्न पद ( कार, कर, काम, काम्य ), और कुम्भ तथा पात्र शब्द परे रहनेसे, अव्यय भिन्न अकारके परस्थित विसर्गके स्थानमे दन्त्य स् होता है, यथा—अय + कार. = अयस्कार , श्रेय + कर = श्रेयस्कर , मन + काम = मनस्काम , अय. + कान्त. = अयस्कान्त , पय + कुम्भ = पयस्कुम्भ , पय + पात्रम् = पयस्पात्रम् ।

८७ । क ख, प फ परे रहनेसे, 'नम' और 'पुर' शब्दके विसर्गके स्थानमे दन्त्य स् होता है , यथा —नम + कार = नमस्कार , पुर + कार = पुरस्कार , पुर + करोति = पुरस्करोति ।

८८ । क ख, प फ परे रहनेसे, 'तिर'-शब्दके विसर्गके स्थानमे विकल्पसे दन्त्य स् होता है , यथा—तिर + करोति = तिरस्करोति, तिर करोति ।

८९ । पाश, कल्प, क और काम्य प्रत्यय परे रहनेसे, विसर्गके स्थानमे दन्त्य स् होता है ; यथा—अयस्पाशम्, यशस्कल्पम् , यशस्कम्, यशस्काम्यति । किन्तु अव्ययके विसर्गके स्थानमे 'स्' नहीं होता, यथा—प्रात कल्पम् ।

१०। पाशादि परे रहनेसे, इवर्ण और उवर्णके परस्थित विसर्गके स्थानमें मूर्द्धन्य ष् होता है, यथा सर्पिष्पाशम्, सर्पिष्काम्यति।

११। क ख, प फ परे रहनेसे, इकार और उकारोपध अव्यय* शब्दके विसर्गके स्थानमें मूर्द्धन्य ष् होता है, यथा—निः + प्रत्यूहम् = निष्प्रत्यूहम्, आविः + कृतम् = आविष्कृतम्, बहिः + करणम् = बहिष्करणम्, दुः + कृतम् = दुष्कृतम्।

१२। क ख, प फ परे रहनेसे, 'इस्' और 'उस्'-भागान्त शब्दके विसर्गके स्थानमें विकल्पसे मूर्द्धन्य ष् होता है, यथा—सर्पिः + करोति = सर्पिष्करोति, सर्पिः करोति, धनुष्करोति, धनुः करोति।

१३। समासमें—क ख, प फ परे रहनेसे, 'इस्' और 'उस्' भागान्त शब्दके विसर्गके स्थानमें नित्य मूर्द्धन्य ष् होता है, यथा—हविः + कुण्डम् = हविष्कुण्डम्, धनुः + खण्डम् = धनुष्खण्डम्, धनुष्पाणि।

## ( विसर्ग और स्वरमें )

[ अः + अ ]

९४। अकार परे रहनेसे, अकारके परस्थित विसर्ग पूर्ववर्त्ती अकारके साथ मिलके 'ओ' होता है, और परवर्त्ती अकारका लोप होता है, लुप्त अकारका चिह्न ( ऽ ) रहता है,† यथा—

अः + अ = ओऽ—नरः + अयम् = नरोऽयम्।

सन्धि करो—सः + अनुजः, देवः + अयम्, वेदः + अधीतः।

---

* इकार और उकारोपध अव्यय—निः, आविः, बहिः, दुः, प्रादुः।

† अमध्यस्थयोर्मध्ये। ( द्वयोरकारयोर्मध्ये विसर्जनीय उत्व आपद्यते। )

विश्लेष करो—तीक्ष्णोऽङ्कुश, ज्वलितोऽङ्गार ।

[ अ + 'अ' भिन्न स्वरवर्ण ]

९५ । अकार भिन्न स्वरवर्ण परे रहनेसे, अकारके परस्थित विसर्गका लोप होता है, लोप होनेसे फिर सन्धि नहीं होती,* यथा—

अः + आ = अ आ—कुतः + आगतः = कुत आगतः ।

सन्धि करो—नरः + इव, राज्ञः + औदार्य्यम् ।

[ आः + स्वरवर्ण ]

९६ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, आकारके परस्थित विसर्गका लोप होता है, लोप होनेसे फिर सन्धि नहीं होती,† यथा—

आः + अ = आ अ—देवाः + अत्र = देवा अत्र ।

सन्धि करो—छात्राः + आगताः, आगताः + ऋषयः ।

विश्लेष करो—अश्वा उद्धताः, गजा इमे, तारा उदिताः ।

शुद्ध करो—मासातीताः, बालकेमे ।

[ इः ईः उः ऊः ऋः एः ऐः ओः औः + स्वरवर्ण ]

९७ । स्वरवर्ण परे रहनेसे, अ आ भिन्न स्वरवर्णके पर-

*'अ'-परो लोप्योऽन्यस्वरे । (अकारात् परो विसर्जनीयो लोप्यो भवति, उकारादन्यस्वरे ।) न विसर्जनीयलोपे पुनः सन्धिः ।

† आ-भोभ्यामेवमेव स्वरे । (आकार-भो-शब्दाभ्यां परो विसर्जनीय एवमेव भवति, स्वरे परे ।)

स्थित विसर्गके स्थानमें 'र्' होता है, *यथा—

ि: + अ = इर् + अ—हरिः + अयम् = हरिरयम् ।

सन्धि करो—मति + इयम्, धनु + आनीयताम्, सुधी + एष ।

विश्लेष करो—हविरिदम्, स्वनीरेषा ।

शुद्ध करो—धी एषा ।

'र्'-जात ः + स्वरवर्ण

६८। स्वरवर्ण परे रहनेसे, 'र्' जात विसर्गके स्थानमें 'र्' होता है † यथा

ः + आ = रा—स्वः + आलयः = स्वरालयः ।

सन्धि करो—पुनः + अपि, अन्तः + अङ्गम्, प्रातः + एव ।

विश्लेष करो—निरन्तरम्, दुरासद, पुनरेति ।

शुद्ध करो—भ्रातो याहि, पितोऽनुजानीहि ।

* * * *

६९। निपातन सन्धि।—मनीषा-प्रभृति शब्द निपातनसे सिद्ध होते हैं,‡ यथा—

मन + ईषा = मनीषा, कुल + अटा = कुलटा, सीम + अन्तः = सीमन्तः (केशवीथी); सार + अङ्ग = सारङ्ग; पतत् + अञ्जलिः = पतञ्जलिः; गो + यूतिः = गव्यूति (दो कोस), आ + चर्य्यम् =

---

* नामिपरो घोषवत्-स्वर-परो रम् ।

† 'र्'-प्रकृतिर्घोषवत्-स्वर-परो रम् ।

‡ जो शब्द प्रयोगमें आते हैं, पर च उनके साधनके सूत्र नहीं हैं, उन्हें 'निपातन-सिद्ध' कहते हैं ।

